# INDIA–SERBIA: JOINT ISSUE

The year 2018 marks 70 years of the diplomatic relations between India and Serbia (formerly Yugoslavia) which were established on 5 September, 1948. Both the countries have traditionally enjoyed deep friendship as co-founders of the Non-Aligned Movement. Despite the breakup of former Yugoslavia, the tradition of mutual support on issues of core interest continues. The relationship has been energized with high level visits in the recent past.

The regular high level visits between the two countries have provided the desired impetus for a multi-sectoral partnership. Both sides agree on the need to promote economic cooperation, especially in the fields of food production, agriculture, defence, pharmaceuticals, health and tourism. MoU on Cooperation in the field of IT & Electronics and comprehensive bilateral Agreement on Cooperation in the fields of culture, arts, youth, sports and mass media have been signed between the two countries. Existing agreements include Bilateral Investment Promotion & Protection Agreement (BIPPA), Double Taxation Avoidance Convention (DTAC), Trade Agreement (MFN) and Tourism Cooperation Agreement. Air Services Agreement has been revised. MoU on Archival Cooperation was signed in October 2017.

As per Serbian state statistics, bilateral trade of US$ 198.5 million in 2017 registered an increase of 39% as compared to 2016 with Indian exports worth US$ 187.6 million and imports US$ 10.9 million. The main items of exports from India were pharmaceuticals & chemical products, products of iron & steel, coffee/sesame seeds and food products, textile yarn, garments & footwear, industrial machinery. Main items of export from Serbia were raw silver, PC storage units, industrial machinery, chemicals and tobacco.

Around 150 Serbian professionals have undergone training in India including in IT, telecommunications, WTO, English language, SMEs, management, finance, textiles, rural development, environment, Yoga, etc.

Serbia is a culturally vibrant country with high regard for Indian culture and heritage. Indian cultural groups continue to be popular in Serbia. Yoga and Ayurveda are recognized in Serbian law. The national broadcaster Radio & Television of Serbia (RTS) regularly telecasts Indian documentaries. The first India-Serbia joint production 'Dev Bhoomi' by renowned Serbian Director Goran Paskaljevic was shot in Uttarakhand with Indian starcast.

**SWAMI VIVEKANANDA**

Swami Vivekananda, original name Narendranath Datta, was born on 12 January, 1863 was a Hindu spiritual leader and reformer. Born into an aristocratic Bengali family of Calcutta, Vivekananda was inclined towards spirituality. He was influenced by his guru, Ramakrishna, from whom he learnt that all living beings were an embodiment of the divine self; therefore, service to God could be rendered by service to mankind. After Ramakrishna's death, Vivekananda toured the Indian subcontinent extensively and acquired first-hand knowledge of the conditions prevailing in British India.

Swami Vivekananda leapt into fame at the World Parliament of Religions held at Chicago in 1893, at which he represented Hinduism. His vast knowledge of Eastern and Western culture as well as his deep spiritual insight, fervid eloquence, brilliant conversation and compassion for human kind made an irresistible appeal to the people who came in contact with him. The year 2018 marks the 125th Anniversary of Swami Vivekananda's address at the World Parliament of Religions at Chicago.

The Swami's mission was both national and international. A lover of mankind, he strove to promote peace and brotherhood on the spiritual foundation of the Vedantic Oneness of existence. A mystic of the highest order, Vivekananda had a direct and intuitive experience of Reality.

He delivered innumerable lectures, wrote inspired letters in his own hand to his many friends and disciples, composed numerous poems, and acted as spiritual guide to the many seekers, who came to him for instruction. He also organized the Ramakrishna Order of monks, which is the most outstanding religious organization of modern India. Swami Vivekananda passed away on 4 July, 1902 near Calcutta.

**NIKOLA TESLA**

Nikola Tesla (Smiljan, 1856 – New York, 1943), was one of the greatest Serbian scientists in the area of electrical engineering, telecommunications, robotics and physics. He is the author of more than 700 patents and some of his most important inventions are polyphase system, rotating magnetic field, asynchronous motor, synchronous generator and high voltage AC transformer. Tesla also invented a special way for generating high frequency current and gave a significant contribution to the transfer and modulation of radio-signals, as well as in the area of X-rays.

Nikola Tesla is the only Serb who gave his name to an international measurement unit. General Conference on Weights and Measures in Paris in 1960 decided that the symbol T and the name "tesla" should be used as a measurement unit for magnetic flux density.

Tesla and Vivekananda met in New York during Vivekananda's series of lectures on Vedic philosophy. According to the testimony of the contemporaries, they met through the famous French actress Sarah Bernhardt. In several letters during 1895, Vivekananda mentioned that he recognised Vedic cosmogony in Tesla's scientific work.

The stamp with the image of Nikola Tesla symbolically represents the connection of his inventions and the Divine source of all scientific ideas.

Department of Posts is pleased to release a set of two Commemorative Postage Stamps between India and Serbia on the theme "70 years of Diplomatic Relations between India and Serbia" featuring 'Swami Vivekananda' of India and 'Nikola Tesla' of Serbia.

**Credits:**

| | |
|---|---|
| **Text** | : Based on the information received from Ministry of External Affairs, Government of India, Serbia Post and internet sources. |
| **Stamps/Miniature Sheet/FDC/Brochure** | : Ms. Gulistaan |
| **Cancellation Cachet** | : Smt. Alka Sharma |

# भारत-सर्बिया : संयुक्त डाक-टिकट

भारत और सर्बिया (पूर्व में युगोस्लाविया) के राजनयिक संबंधों की शुरुआत 05 सितम्बर, 1948 को हुई थी और वर्ष 2018 में इन संबंधों के 70 वर्ष पूर्ण हो जाएंगे। गुट निरपेक्ष आंदोलन के सह–संस्थापक के रूप में दोनों देशों के बीच पारंपरिक रूप से प्रगाढ़ मित्रता है। पूर्ववर्ती युगोस्लाविया के विघटन के बावजूद, दोनों देशों के बीच पारस्परिक हित के मुद्दों पर पारस्परिक समर्थन की परंपरा कायम है। हाल के उच्च स्तरीय दौरों से इन संबंधों में नई ऊर्जा का संचार हुआ है।

दोनों देशों के मध्य नियमित रूप से किए जा रहे दौरों ने बहु–क्षेत्रीय साझेदारी को और सुदृढ़ बनाया है। दोनों ही पक्षकार खाद्य उत्पादों, कृषि, रक्षा, फार्मास्यूटिकल्स, स्वास्थ्य और पर्यटन के क्षेत्रों में आर्थिक सहयोग को बढ़ावा देने की आवश्यकता पर सहमत हैं। दोनों देशों के मध्य आईटी एवं इलेक्ट्रॉनिक्स के क्षेत्र में सहयोग पर समझौता ज्ञापन तथा संस्कृति, कला, युवा मामले, खेल–कूद और जन संपर्क माध्यमों से संबंधित क्षेत्रों में व्यापक द्विपक्षीय समझौते पर हस्ताक्षर किए गए हैं। मौजूदा समझौतों में द्विपक्षीय निवेश संवर्धन और संरक्षण समझौता (बीआईपीपीए), डबल टैक्सेशन अवॉयडेन्स कन्वेंशन (डीटीएसी), व्यापार समझौता (एमएफएन) तथा पर्यटन सहयोग समझौता शामिल हैं। हवाई सेवाओं संबंधी समझौते में संशोधन किया गया है। अभिलेखीय सहयोग संबंधी समझौता ज्ञापन पर अक्तूबर, 2017 में हस्ताक्षर किए गए थे।

सर्बिया देश के आंकड़ों के अनुसार वर्ष 2017 में 198.5 मिलियन अमरीकी डॉलर का द्विपक्षीय व्यापार किया गया, जोकि वर्ष 2016 की तुलना में 39% अधिक था। इस व्यापार के अंतर्गत भारत की ओर से 187.6 मिलियन अमरीकी डॉलर का निर्यात और 10.9 मिलियन अमरीकी डॉलर का आयात किया गया। भारत से निर्यात की जाने वाली प्रमुख वस्तुओं में फार्मास्यूटिकल्स और रासायनिक उत्पाद, लोहे एवं स्टील से बने उत्पाद, कॉफी / तिल के बीज और खाद्य उत्पाद, धागा, परिधान एवं जूते–चप्पल, औद्योगिक मशीनरी, आदि शामिल हैं। सर्बिया से मुख्य रूप से अपरिष्कृत चांदी, पीसी स्टोरेज यूनिट, औद्योगिक मशीनरी, रसायन और तंबाकू का निर्यात किया गया।

लगभग 150 सर्बियाई व्यवसायियों ने आईटी, दूरसंचार, डब्ल्यूटीओ, अंग्रेजी भाषा, एसएमई, प्रबंधन, वित्त, वस्त्र, ग्रामीण विकास, पर्यावरण, योग आदि के क्षेत्रों में भारत में प्रशिक्षण प्राप्त किया है।

सांस्कृतिक रूप से सर्बिया एक जीवंत देश है और भारतीय संस्कृति और धरोहर के लिए उच्च सम्मान की भावना रखता है। भारत के सांस्कृतिक समूह, सर्बिया में बेहद लोकप्रिय हैं। सर्बिया के कानून में योग और आयुर्वेद को मान्यता प्राप्त है। सर्बिया का रेडियो और टेलीविजन (आरटीएस), जोकि वहां का राष्ट्रीय प्रसारणकर्ता है, नियमित रूप से भारतीय वृत्तचित्रों का प्रसारण करता है। भारत–सर्बिया द्वारा संयुक्त रूप से, सर्बिया के सुप्रसिद्ध निदेशक गोरान पास्क्लजेविक के निर्देशन में बनी फिल्म "देवभूमि" को उत्तराखण्ड में फिल्माया गया था तथा इसमें भारतीय कलाकार थे।

### स्वामी विवेकानन्द

स्वामी विवेकानन्द, मूल नाम नरेन्द्रनाथ दत्ता, का जन्म 12 जनवरी, 1863 को हुआ। वे एक हिन्दू आध्यात्मिक गुरु और समाज सुधारक थे। कलकत्ता के एक कुलीन बंगाली परिवार में जन्मे विवेकानन्द आध्यात्मिक प्रवृत्ति के थे। वे अपने गुरु, रामकृष्ण से बेहद प्रभावित थे, जिनसे उन्हें यह शिक्षा मिली कि सभी प्राणी, ईश्वर का मूर्त रूप हैं, अतः मानव जाति की सेवा के माध्यम से "ईश्वर की सेवा" की जा सकती है। रामकृष्ण की मृत्यु के पश्चात, विवेकानन्द ने भारतीय उपमहाद्वीप का व्यापक दौरा किया तथा ब्रिटिश भारत में व्याप्त दशाओं की प्रत्यक्ष जानकारी प्राप्त की।

स्वामी विवेकानन्द ने वर्ष 1893 में शिकागो में आयोजित विश्व धर्म संसद में हिन्दुत्व का प्रतिनिधित्व किया और इसमें उन्हें अपार ख्याति प्राप्त हुई। पूर्व और पश्चिम की संस्कृति की अपार जानकारी रखने, गहन आध्यात्मिक ज्ञान, वक्तृत्व कला, वाकपटुता और मानवता के प्रति संवेदनशीलता जैसे गुणों के कारण अपने संपर्क में आने वाले लोगों को वे बरबस अभिभूत कर देते थे। शिकागो में आयोजित विश्व धर्म संसद में स्वामी विवेकानन्द के संबोधन की इस वर्ष 125वीं वर्षगांठ है।

स्वामी विवेकानन्द के राष्ट्रीय और अंतर्राष्ट्रीय दोनों ही उद्देश्य थे। मानवता प्रेमी होने के कारण, वे जीवन की वेदान्तिक एकात्मकता की आध्यात्मिक बुनियाद पर शांति और भाईचारे का प्रसार करने को अग्रसर हुए। स्वामी विवेकानन्द उच्च कोटि के रहस्यवादी थे और उन्हें जीवन की वास्तविकता का अनुभवजन्य और सहजानुभूत ज्ञान प्राप्त था।

स्वामी विवेकानन्द ने असंख्य व्याख्यान दिए, अपने कई मित्रों और शिष्यों को अपने हाथ से प्रेरणापरक खत लिखे, अनेक कविताओं की रचना की तथा आध्यात्मिक ज्ञान की इच्छा से उनके पास आने वाले लोगों के लिए वे आध्यात्मिक मार्गदर्शक बने। उन्होंने मठवासियों के लिए रामकृष्ण मिशन की भी स्थापना की, जोकि आधुनिक भारत का एक उत्कृष्ट धार्मिक संगठन है। 04 जुलाई, 1902 को कलकत्ता के निकट स्वामी विवेकानन्द का निधन हो गया।

### निकोला टेस्ला

निकोला टेस्ला (स्मिलजन, 1856 – न्यूयॉर्क, 1943) एक महान सर्बियाई नागरिक और वैद्युत इंजीनियरी, दूरसंचार, रोबोटिक्स और भौतिकी के क्षेत्र के एक महानतम वैज्ञानिक थे। उनके नाम से 700 से अधिक पेटेन्ट हैं और उनके द्वारा किए गए महत्वपूर्ण आविष्कारों में पॉलीफेज सिस्टम, रोटेटिंग मैग्नेटिक फील्ड, एसिंक्रोनस मोटर, सिंक्रोनस जनरेटर और हाई वॉल्टेज एसी ट्रांसफॉर्मर शामिल हैं। टेस्ला ने हाई फ्रिक्वेंसी करेंट उत्पन्न करने के लिए एक विशेष पद्धति का भी आविष्कार किया। इसके अलावा, उन्होंने रेडियो सिग्नल के संचलन और मॉड्यूलेशन तथा एक्स–रे के क्षेत्र में भी उल्लेखनीय योगदान दिया।

निकोला टेस्ला एकमात्र सर्बियाई है, जिनके नाम पर अंतर्राष्ट्रीय माप यूनिट प्रचलित है। पेरिस में 1960 में आयोजित "जनरल कांफ्रेंस ऑन वेट्स एंड मेजर्स" में टी (T) चिह्न तथा 'टेस्ला' नाम को मैग्नैटिक फ्लक्स डेन्सिटी की माप यूनिट के रूप में प्रयोग करने का निर्णय लिया गया।

वैदिक दर्शन पर विवेकानन्द के आख्यानों की श्रृंखला के दौरान टेस्ला और विवेकानन्द की न्यूयॉर्क में मुलाकात हुई थी। समकालीन व्यक्तियों के कथनानुसार उन दोनों की मुलाकात एक प्रसिद्ध फ्रेंच अभिनेत्री सारा बर्नहार्ट के माध्यम से हुई थी। वर्ष 1895 के दौरान विवेकानन्द ने अनेक पत्रों में यह उल्लेख किया है कि टेस्ला के वैज्ञानिक कार्यों में उन्हें वैदिक सृष्टिशास्त्र के दर्शन हुए हैं।

निकोला टेस्ला के चित्र वाला डाक–टिकट, टेस्ला के आविष्कारों तथा सभी वैज्ञानिक कार्यों के दैविक स्रोत के बीच के संबंधों का प्रतीक है।

डाक विभाग "भारत और सर्बिया के राजनयिक संबंधों के 70 वर्ष" विषय पर दो स्मारक डाक–टिकटों का एक सेट जारी करते हुए प्रसन्नता का अनुभव करता है। भारत और सर्बिया के इस संयुक्त डाक–टिकट पर भारत की ओर से "स्वामी विवेकानन्द" तथा सर्बिया की ओर से "निकोला टेस्ला" का चित्र अंकित किया गया है।

**आभारः–**

**मूलपाठ** : विदेश मंत्रालय, भारत सरकार, सर्बिया डाक तथा इंटरनेट से प्राप्त सूचना के आधार पर।

**डाक–टिकट / मिनेयेचर शीट**
**प्रथम दिवस आवरण / विवरणिका** : सुश्री गुलिस्तान
**विरूपण मोहर** : श्रीमती अलका शर्मा

भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

## तकनीकी आंकड़े
## TECHNICAL DATA

| | | |
|---|---|---|
| मूल्यवर्ग | : | 2500 पैसा, 500 पैसा |
| Denomination | : | 2500p, 500p |
| मुद्रित डाक-टिकटें | : | 500000 प्रत्येक |
| Stamps Printed | : | 500000 each |
| मुद्रित मिनियेचर शीट | : | 1.1 लाख |
| Miniature Sheet Printed | : | 1.1 lakh |
| मुद्रण प्रक्रिया | : | वेट ऑफसेट |
| Printing Process | : | Wet Offset |
| मुद्रक | : | प्रतिभूति मुद्रणालय, हैदराबाद |
| Printer | : | Security Printing Press, Hyderabad |

The philatelic items are available for sale at
http://www.epostoffice.gov.in/PHILATELY_3D.html



मूल्यः ₹ 5.00